जबतक उनके स्थिर रखनेके लिये आवश्यक शक्तिकी व्यवस्था की नहीं जाती। आपलोग अपने सैनिक संगठनकी ओर भी ध्यान दें। आप लोगोंके पास ऐसे साधन हैं, जिनके द्वारा आप इस संगठनको प्रतिष्ठित भित्तिपर स्थापित कर सकते हैं। ऐसा करनेसे आपलोग फ्रान्सके अधिवासियोंकी अपेक्षा अधिक सौभाग्यशाली कहलायेंगे; कारण, आपलोग विप्लवकी अग्नि-परीक्षामें बिना प्रवेश किये ही स्वाधीनता प्राप्त कर लेंगे।"

इटालियन पुरुषत्वविहीन लोग थे और वह सब युद्धमें फ्रान्सीसियों तथा अष्ट्रियनोंसे प्रतियोगिता कर न सकते थे। फिर भी; यह नया प्रजातन्त्र अपने उन नवयुवक प्रतिष्ठाताके प्रति अपना अनुराग तथा भक्ति दृढ़तापूर्वक दिखानेके लिये प्रस्तुत था। एक दिन अष्ट्रियन सैन्यका एक दल साग्ट्रआ दुर्गसे बाहर निकल आया। इसपर इस नये प्रजातन्त्रके वीरोंने तुरन्त ही हथियार उठाये, उस दलको कैद किया और उसे विजयोल्लासपूर्वक नेपोलियनके सम्मुख लाये। जब अष्ट्रियनने नेपोलियनको इटालियनकी सैन्य बनानेका यत्न करते देखा; तब उन सबने उनके इस विचारकी हँसी की और कहा, कि हमलोगोंका ऐसा यत्न व्यर्थ हो चुका है और किसी इटालियनको अच्छा सिपाही बनाना असम्भव है।

नेपोलियनने कहा था,—"यह जानकार भी मैंने कई सहस्र इटालियनको सैन्यमें भरती किया। यह सब फ्रान्सीसियोंसा साहस प्रकाशित करते हुए ही लड़े। इन सबने वैसी विपत्तिमें भी कभी साथ न छोड़ा। इसका कारण क्या था? मैंने सैन्यमें से बेंतमारीका दण्ड उठा दिया था। कोड़ोंकी जगह मैंने प्रतिष्ठा-भक्तिकी उत्तेजना उपस्थित की थी। जो बात मनुष्यका अपमान करती है, वह कभी उपयोगी हो नहीं सकती। जो मनुष्य अपने साथियोंके सम्मुख कोड़ोंसे पीटा जाता है, उस मनुष्यसे कौनसा प्रकारका कार्य होनेकी सम्भावना की जा सकती है? उस कोई [illegible]

अपमानित हो चुकता है; तब वह अपनी प्रसिद्धि या अपने देश-की प्रतिष्ठाकी परवा किया नहीं करता। कोई युद्ध समाप्त होनेपर मैं अपनी सैन्यके अफसरों तथा सिपाहियोंको अपने सम्मुख एकत्र किया करता और उनसे पूछा करता था, कि किसने अपनेको शूरवीर प्रमाणित किया है। उनमें जो लिख-पढ़ सकते थे, वह ऊँचा पद प्राप्त करते थे। जो लिख-पढ़ न सकते थे, उनको मैं पाँच घण्टे रोज लिखने-पढ़नेकी आज्ञा देता था। जब वह उपयुक्त विद्याप्राप्त कर लेते थे, तब उन्हें मैं ऊँचा पद प्रदान करता था। इसतरह मैंने पद और कोड़ोंको हटा उनकी जगह सम्मान तथा ईर्ष्याकी प्रतिष्ठा की थी।"

उन्होंने परमाके डिउक तथा टस्कानीके डिउकको अपने सख्य-बन्धनसे बाँधा। उन्होंने लोरबार्डीके अधिवासियोंको यह आशा दे उल्लसित किया, कि जैसे ही मैं अपने उपस्थित सङ्कटसे छुटकारा पाऊँगा; वैसे ही तुम्हारी स्वाधीनता-वृद्धिके सम्बन्धमें कोई न कोई उपाय करूँगा। इसतरह उन्होंने एक पुराने राजनीति-विद्या-विशारदके कौशलसे अपनी चारों ओरकी सरकारोंको अपनी मैत्री-सूत्रमें बाँध लिया और फ्रान्सकी प्रतिनिधि-सभाकी त्रुटियोंका परि-शोधन करनेके लिये राजनीतिक समस्त अवलम्बोंसे अपनेको लाभा-न्वित किया। इससे पहले कोई भी मनुष्य ऐसी स्थितिमें प्रतिष्ठित किया न गया था, जिसमें इससे अधिक कौशलकी सहृदयताकी आव-श्यकता होती। इटलीके समस्त राज्योंके प्रजातन्त्री दल नेपोलियनको साहाय्य देनेका शोर कर रहे थे। विप्लवी झण्डा उड़ानेके लिये वह सब नेपोलियनकी आज्ञाकी प्रतीक्षा कर रहे थे। उस समय नेपो-लियनने यदि थोड़ा भी बढ़ावा दे दिया होता, तो इटलीका समस्त प्रायद्वीप अभ्यन्तरीण विवादके प्लावनकी विभीषिकामें पड़ डूब जाता और इससे पहले जो भयङ्कर दृश्य पेरिसमें उपस्थित हो चुके थे; वही भयङ्कर दृश्य इटलीके प्रत्येक नगरमें एकबार फिर उपस्थित

किये जाते। किन्तु इससे इटालियन अभिजातवर्गीय दल आकर वह प्रचण्ड रूप धारण करता, जिससे नेपोलियनकी स्थिति और भी शोचनीय हो जाती।

ऐसे परस्परविरोधी प्रभावोंका शासन करनेके लिये राजनीतिक रूपसे चूड़ान्त प्रतिभा और उच्चश्रेणीके नैतिक साहसकी आवश्यकता थी। किन्तु नेपोलियनका महत्त्व युद्धक्षेत्रकी भी अपेक्षा मन्त्रणा-सभामें अधिक उज्ज्वलतासे चमका करता था। उन्होंने जिस पक्षका अनुसरण किया था, उस पक्षने उन्हें इटालियनमें अतीव प्रसिद्ध कर दिया था। वह सब उन्हें अपना देशवासी समझते थे। वह सब उनकी सुख्यातिका गौरव किया करते थे। वह सब समझते थे, कि हमारे देशमें नेपोलियन उन अभिमानी आष्ट्रियनको निकाल रहे थे, जिनसे हम घृणा करते हैं। नेपोलियन अत्याचारियोंके शत्रु; साधारण लोगोंके मित्र थे। इटालियनकी अपनी भाषा नेपोलियनकी मातृभाषा थी। नेपोलियन इटालियनके हाव-भाव तथा आचार-विचारसे अवगत थे और इटालियन साहित्य तथा शिक्षाका नेपोलियन द्वारा अतीव आदर होते देख इटालियन अपनी प्रशंसा होती समझते थे।

नेपोलियनने इन्हीं तूफानी हलचलोंके बीच अङ्गरेजोंकी [illegible] अपनी मातृभूमि कोर्सिकाको छीन निकाल लेनेके लिये एक सम्मिलित सैन्य भी प्रेरित की। सर वाल्टर स्काटने इस उद्दिष्ट विषयका वर्णन करते हुए, कि नेपोलियनने अपने जन्मस्थान एवं [illegible] टापूके प्रति कभी विशेष अनुराग प्रकट नहीं किया, वहीं [illegible] कहा है,—"नेपोलियन एक नवयुवक सिंहके समान है, जो पहाड़ोंके [illegible] शिखरों और शिकारियोंके [illegible] महत्ता [illegible] [illegible] थोड़ा ध्यान करता है, जिसमें [illegible] उसकी शक्ति [illegible] और वह [illegible] प्रकाश [illegible] है।"

किन्तु [illegible] नेपोलियनकी इस [illegible] भी कभी [illegible]

थीं, उन्हें बहुत कम मनुष्य बिना मनोविक्षोभके पढ़ सकेंगे। वह बातें इसतरह थीं,—"अब जब मेरा मन राजनीतिक विषयोंमें प्रवृत्त नहीं,या जब मैं इस चट्टानपर अपने जेलरके अपमानोंके ध्यानसे शून्य रहता हूँ, तब मेरे बाल्यकी स्मृतियाँ मेरे स्मृतिपथमें घटाओंकी तरह उमड आती हैं। मेरे विचार मुझे उस कालमें खींच ले जाते हैं, जिस कालमें मेरे मनपर पहले-पहल मानवीय जीवनका चिह्न चिह्नित हुआ था। इस शान्तिपूर्ण समयमें यह बात मेरे मनमें सदा ही उदित होती है, कि यदि मेरी कोई साढ़े सात रुपये वार्षिक आय होती और यदि मैं परिवारका पिता बन अपने स्त्री-पुत्रोंके साथ अजाकियोके उस पुराने मकानमें रहता, तो मैं जगत्में अतीव सुखी जीव होता। तुम, मन्योलोन! उसकी सुन्दर स्थितिसे अवगत हो। तुम पालिनके साथ जब अपनी बाल्यसुलभ क्षुधा निवारण करनेके लिये भागते थे; तब प्रायः ही इस मकानकी वाटिकाकी अङ्गूरकी टट्टीमें लगे उत्तमोत्तम अङ्गूरके गुच्छे हरण कर लिया करते थे। अहा! वह कैसा ही आनन्दपूर्ण समय था! जिस स्थानमें मनुष्यका जन्म होता है, उस स्थानकी मट्टीमें असंख्य प्रलोभन होते हैं। स्मरणशक्ति इस मट्टीको इसके सारे आकर्षणोंसे अलङ्कृत करती है। और तो क्या,—वह मट्टीके गन्धकी भी याद करा देती है, जिसे कोई मनुष्य अपने ज्ञान द्वारा अच्छी तरहसे अनुभव कर चुकनेपर अपनी आँखें बन्दकर वह स्थान निर्देश कर सकता है, जिस स्थानमें उसके शैशवके चरण पहले-पहल पड़े हों। मैं अभीतक मनोविक्षोभपूर्वक उस यात्राके छोटेसे भी छोटे विवरण-को याद किया करता हूँ, जो यात्रा मैंने सेनापति पावलीके साथ की थी। इस द्वीपके उच्चश्रेणीके हम कोई पाँच सौ नवयुवकोंने मिल अपनेको पावलीके 'गार्ड आफ आनर' सैन्यके रूपमें संगठित किया था। मैं उनका पार्श्वचर होनेमें अपनी प्रतिष्ठा समझता था और वह पैतृक प्रेमपूर्वक मुझे उन स्थानोंके दिखानेमें आनन्द अनुभव करते थे, जिन गिरि-सङ्कटों तथा पर्वतोंमें हमारे देशवासियोंने अपनी स्वाधी-